ह्रीः

# दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध पत्रिका

## 18

सम्पादक


एस० रिनपोछे
निदेशक

एस० एस० बहुलकर
योजना निदेशक





दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना
केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान
सारनाथ, वाराणसी

बुद्धाब्द २५३८ कार्तिक पूर्णिमा ख्रीस्ताब्द १९९४

# Dhīḥ

## Journal of Rare Buddhist Texts Research Project

**18**

*Editors*

**S. RINPOCHE**
Director

**S. S. BAHULKAR**
Project Director



**RARE BUDDHIST TEXTS RESEARCH PROJECT**
**Central Institute of Higher Tibetan Studies**
**SARNATH, VARANASI**
**B. E. 2538** **KĀRTIKA PŪRṆIMĀ** **C.E. 1994**

# धीः XVIII

## विषयानुक्रमणी


| | |
|---|---|
| श्रीशारदाष्टकस्तोत्रम् | 1–2 |
| मूलतन्त्रोक्तः पञ्चाकारस्तवः | 3–4 |
| दुर्लभ ग्रन्थ परिचय—जनार्दन पाण्डेय | 5–18 |
| बौद्ध तन्त्र वाङ्मय का परिचय ( कालचक्रतन्त्र )—बनारसी लाल | 19–34 |
| बौद्ध तन्त्र वाङ्मय का परिचय ( गुह्यसमाज )—टशी सम्फेल | 35–48 |
| दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री—ठाकुरसेन नेगी | 49–69 |
| छः योगों द्वारा परम सत्य का अधिगम—ठाकुरसेन नेगी | 70–76 |
| The Intensity-Immensity Singularity : A New Approach to Tantra—H. Guenther | 77–120 |
| A Tantric Echo in Sinhalese Theravāda ?—Roger R. Jackson | 121–140 |
| The Kula or Family System of 'In Character' Deities Inherent to the Method of the Mantrayāna Tradition—G. W. Farrow | 141–152 |
| निबन्धों का संक्षिप्त परिचय ( तिब्बती ) | 153–158 |
| निबन्धों का संक्षिप्त परिचय ( अंग्रेजी-हिन्दी ) | 159–162 |


•

प्रद्वेषाविष्टचेताः पटुमतिविभवोऽप्येष विद्वेष्टि लोकः
प्रध्वस्तज्ञानचक्षुर्जनयति न गुणानात्मनोवापरस्य ।
इत्थं सूक्तश्रवणसुरसास्वादमन्दे जनेऽस्मिन्
मन्ये सूक्तव्यसनपरमाः साधवोऽस्मिन्निविष्टाः ।।

—शाक्यबुद्धेः

# श्रीशारदाष्टकस्तोत्रम्

[ यह स्तोत्र श्री जगन्नाथ उपाध्याय जी के व्यक्तिगत संग्रह से प्राप्त 'अप्रकाशित स्तोत्र-संग्रह' से लिया है, इस संग्रह का विवरण 'धी:' अंक 1, पृष्ठ 42 पर दिया जा चुका है। ]

शङ्खेन्दुकुन्दहिमसन्निभचारुदेहां
हंसस्थितां कमलपत्रसुरोचनीयाम्।
दिव्याम्बराभरणभूषितसौम्यरूपां
श्रीशारदां भगवतीं सततं नमामि॥ १॥

संसारसागरमहोदधिमग्नसत्त्व-
सन्तारिणीं सुरनरार्चितपादपद्माम्।
हारार्धहारमणिकुण्डलमण्डिताङ्गीं
श्रीशारदां भगवतीं सततं नमामि॥ २॥

या भारतीति कथिता जननी च लोके
मोहान्धकारभरभग्नकृतां जनानाम्।
संकीर्तिता मुनिभिरस्तसमस्तदोषैः
श्रीशारदां भगवतीं सततं नमामि॥ ३॥

वीणानुवादनरतां स्फटिकाक्षमाला-
संधारिणीं कनकपुस्तकधारिणीं च।
रत्नैः शुभैः सुरुचिरां धृतहस्तपद्मां
श्रीशारदां भगवतीं सततं नमामि॥ ४॥

पूज्या सदैव जननी परिवन्दनीया
देव्या गणा मनसि संपरिमोदनीयाः।
जीवार्थिनः फलभृतो गुणवर्णना च
श्रीशारदां भगवतीं सततं नमामि॥ ५॥

नत्वा भजेज्जगति यो जननीं प्रसिद्धां
कुर्यात् सदा भगवती किल पञ्चसौख्यम्।
सौन्दर्यरूपगुणवित्तसुभोगभाजं
श्रीशारदां भगवतीं सततं नमामि॥ ६॥

पूजोपहारवलिभिः परिपूजनीया
देव्या गणादिकमनोज्ञसुवक्त्रपद्माः ।
यैः पूजिता भगवती किल जाड्यहन्त्री
श्रीशारदां भगवतीं सततं नमामि ॥ ७ ॥

यस्याः प्रसादमवगम्य सुखप्रदाया-
स्त्रैलोक्यनाथ उदितार्कसमप्रभः स्यात् ।
धर्मार्थकामफलदामथ मोक्षदां च
श्रीशारदां भगवतीं सततं नमामि ॥ ८ ॥

॥ श्रीशारदाष्टकस्तोत्रं समाप्तम् ॥

# मूलतन्त्रोक्तः पञ्चाकारस्तवः

[ यह स्तव 'कालचक्रपूजाविधि' नामक पाण्डुलिपि से लिया गया है, जिसकी छायाप्रति आशा आर्काइव्ज काठमांडू से प्राप्त हुई है। इसमें पूजा के बाद केवल स्तुतिरूप में इसका उल्लेख है, किन्तु कालचक्रतन्त्र टीका विमलप्रभा के पञ्चम पटल में "यथा मूलतन्त्रे पञ्चाकारस्तवे प्रथमवृत्तेन तृतीयवृत्तेन पञ्चमवृत्तेन उक्तम्" कहकर इसके तीन पद्य इसी क्रम से उद्धृत हैं, जो क्रम इसमें दिया गया है। अतः शेष द्वितीय और चतुर्थ पद्य भी इसी के होंगे, इस अनुमान के आधार पर हमने इसे पञ्चाकार-स्तव नाम दे दिया है। वैसे ये पांचों पद्य कालचक्रतन्त्र पञ्चम पटल में श्लोक 244 से 248 के रूप में यथावत् मिलते हैं। ]

यस्यान्तं नादिमध्यं स्थितिलयप्रभवं शब्दगन्धौ रसश्च
स्पर्शो रूपं न चित्तं न प्रकृतिपुरुषौ बन्धमोक्षौ न कर्ता।
बीजं न व्यक्तकालं न सकलभुवने दुःखसौख्यस्वभावं
निर्वाणं निर्निमित्तं व्यपगतकरणं निर्गुणं तं नमस्ये ॥ १ ॥

कालं विश्वादिवज्रं पुरुषमनुपमं सर्वगं निष्प्रपञ्चं
कूटस्थं कर्णनासामुखनयनशिरः सर्वतः पाणिपादम्।
भूतान्तं भूतनाथं त्रिभुवनबलधृक् कारणं कारणानां
विद्याढ्यं योगगम्यं परमसुखपदं कालचक्रं नमस्ये ॥ २ ॥

स्रष्टारं शक्तिरूपं तडिदनलनिभं द्वादशादित्यतेजो
ज्ञानं वज्रावभासं परपदगमनं तं विसर्गं नमामि।
शुक्लं त्रैलोक्यनाथं स्रवति शशधरात् संस्थितं लोकमूर्ध्नि
पीयूषं मृत्युनाशं भवभयमथनं बिन्दुरूपं नमामि ॥ ३ ॥

चिन्मात्रं मन्त्ररूपं त्रिदशपरिवृतं दुःखसौख्यस्वभावं
साधूनां शान्तरूपं स्वकृतमनुभवं दारुणं दारुणानाम्।

यो यत्कर्मा विकुर्यात् स्वमनसि विषमं तत्फलं तस्य जातं
लोकेशं विश्वरूपं त्रिभुवनजननं वज्रसत्त्वं नमामि ॥ ४ ॥

एको नैकोऽपि चैकः समविषमसमः सव्यवामाग्रपृष्ठ
ऊर्ध्वाधो वै समन्तात् सितहरितमहाविश्ववर्णैकरूपः ।
ह्रस्वो दीर्घः प्लुतश्चागुण इति सगुणः स्त्री नरश्चानरस्त्री
यः सर्वाधार एकः सुभगवरभगस्ते नमस्ते नमस्ते ॥ ५ ॥

नमः श्रीकालचक्राय शून्यताकरुणात्मने ।
त्रिभवोत्पत्तिक्षयाभावज्ञानज्ञेयैकमूर्तये ॥ ६ ॥

●

# दुर्लभ ग्रन्थ परिचय

—जनार्दन पाण्डेय—

[ प्रस्तुत अंक में निम्नांकित ग्रन्थों का परिचय दिया गया है—

1. मण्डलाभिषेक:

2. श्रीकालचक्रपूजाविधि:

3. सम्पूर्णचक्रसंवरसमाधि:

4. सञ्चारतन्त्रनिबन्ध:

5. भगवतीस्वेदाम्बुजातन्त्रराज:

6. नानासिद्धोपदेश:, यह लघुग्रन्थ पूर्णरूप से प्रकाशित किया गया है । ]

**१. मण्डलाभिषेक:**

**ग्रन्थ**—मण्डलाभिषेक (?)

**संख्या**—ब वि० 161

**पत्र संख्या**—9, **पंक्ति प्र० प०**—5, **अक्षर प्र० पं०**—30

**लिपि**—नेवारी, **आधार**—ने० कागज, **अपूर्ण** ।

**प्रारम्भ**

ॐ नम: श्रीमहामण्डलाय

आलिख्य पूर्वकारे(ले) पूर्वदिग्भागे चन्द्राग्रे समस्थाने स्थित्वा सिद्धेश्वरस्थे पा(प्रा)र्थयति—

पश्येयं मण्डलं गुह्यं बुद्धानां कायमुत्तमम् ।
.... .... .... सुकृताञ्जलिश्रद्धया ॥

यंकारेण वायुमण्डलं नीलवर्णं धन्वाभं रंकारेण अग्निमण्डलं त्रिकोणज्वालावृतं वंकारेण आपमण्डलं वर्तुलं श्वेतवर्णं घण्टाकृति लंकाराधिष्ठितं लंकारेण पृथ्वीमण्डलं चतुरस्रं पीतवर्णं तदुपरि

वज्र ......... चतुर्द्वारं चतुस्तोरणशोभितम् ।
चतु:सूत्रसमायुक्तम् अष्टस्तम्भोपशोभितम् ॥

पञ्चरेखासमाकीर्णं देवता यत्र संस्थिता।
हारार्धहारसंकीर्णं कर्मशिष्यादिशोभिता:(तम्) ॥

दिव्यप्रासादकोणस्थं किङ्किणीजालसंगतान्।
पद्मपत्रादि वित्ताढ्यैर्वज्रप्राकारमण्डितैः ॥

ज्वालामालामहोज्ज्वालं लोकपालादि प्रावृता:।
पीठाष्टौ च(चैव) नद्यौ च एतत्सम्पूर्णमण्डलम् ॥

**अन्त**

अथवा तिष्ठ क्रोधाशय हूँ : श्रीवज्रकायाय विद्महे विद्याराजाय धीमहि स्वाहा। आवेश। चक्षुस्ते किट्टणेभासे, म त के ने। पञ्चरश्मिकेन। हे वत्स किं किं पश्यसि। शी(सि)त नील पीत रक्त हरित मिश्र। गुरुशतमण्डलयाचना। गाथा—

इत्ययं मण्डलं सम्यग् मया शिष्य: प्रवेशित:।
यथा पुण्यं तथा स्यात्तु देवतानां कुलक्रम: ॥

यादृ[क्] सिद्धिर्भवेद्यस्तु गोत्रे यस्मिश्च भाजने।

**पुष्पिका**

नहीं है।

**विवरण**

यह ग्रन्थ आशा आर्काइव्ज काठमांडू से प्राप्त हुआ है। इसमें ग्रन्थ का नाम स्पष्ट नहीं है। मण्डल से सम्बद्ध विषयवस्तु है। इसलिये मण्डलाभिषेक लिखकर ? चिह्न दिया है। अपूर्ण है। गुरु-शिष्य संवाद रूप में इसका यह अंश उपयोगी है—

"विशुद्धिः कथम्, चतुरालं किमर्थम् ? चतुरिन्द्रिय-चतुर्भूतस्वभावम्। पञ्चरेखा किमर्थम् ? पञ्चप्राकाराः पञ्चतथागतस्वभावा:। चत्वरा: कोणा: किमर्थम् ? अष्टशृङ्गाकारम्। हारार्धहारं किमर्थम् ? पञ्चबलैः सह। पञ्चबला कतमा: ? श्रद्धाबल-वीर्यबल-स्मृतिबल-समाधिबल-प्रज्ञाबला इति। चतुर्द्वारं किमर्थम् ? स्मृत्यादि-चतुरुपस्थानविशुद्धयर्थम्। चतुस्तोरणं किमर्थम् ? चत्वारि प्रहाणानि। अष्टौ स्तम्भाः किमर्थम् ? अष्टाङ्गमार्गविशुद्धयर्थम्। सप्ताङ्गानि विशुद्धया पक्षिणी च। पक्षिणी कतमा ? कर्म शीर्षस्थ गुह्यज चामर वितान किङ्किणी

जालसहिता अष्टौ मङ्गलानि चेति। पद्मावली किमर्थम्? अभ्य(भे)द्यज्ञान-प्रकाशनार्थम्। वज्रावली किमर्थम्? अभ्य(भे)द्ये प्राकारार्थम्। ज्वालावली किमर्थम्? सर्वदेवजातिप्रकाशनार्थम्। अष्टपीठं किमर्थम्? अभ्य(भे)द्यपरि-वारार्थम्। एतानि मण्डलदर्शनायतनानि—"

इस प्रकार मण्डल-सामग्री किन-किन भावों के प्रतीक रूप में दर्शाई गई है, यह बताया गया है। आगे कलशादि अभिषेक तथा पूजा के लिये शिष्य द्वारा आत्मनियोजन आदि की विधि बताई है और न्यास आदि का विधान है। ग्रन्थ अपूर्ण है, अतः विशेष उपयोगी विषयवस्तु ज्ञात नहीं हो पाती।

**2. श्रीकालचक्रपूजाविधिः**

**ग्रन्थ**—कालचक्रपूजाविधि

**ग्रन्थ संख्या**—3621

**पत्र संख्या—1—23, पंक्ति प्र० प०—16, अक्षर प्र० पं०—34**

**आधार**—ने० का०, **लिपि**—नेवारी, **पूर्ण**।

**प्रारम्भ**

ॐ नमः श्रीकालचक्राय

सर्वाकृतिर्विमलशून्यमयैकमाता
अद्वैतभावरसपूर्णमयी विभुश्च।
मूर्त्या यया जनयताभिजनं जिनानां
तस्यै नमः सहजयोगविशुद्धशान्त्यै॥

प्रणम्य श्रीगुरुं नाथं जनानां पुण्यवृद्धये।
लिखाम्यहं यथाम्नायं कालचक्रार्चनक्रमम्॥

प्रकृत्य मुखशुद्ध्यर्थं दन्तकाष्ठादि चर्वयेत्।
जलस्नानं ततः कृत्वा धौतवस्त्रं प्रधारयेत्॥

पीतवस्त्रं गृहस्थस्य साचार्यस्य च वज्रिणः।
सेककाले सदा प्रोक्तं देवताऽऽराधनेऽपि तत्॥ इति।

ततो मन्त्रस्नानं कुर्यात्। तथा च—

जलस्नानं भवेदादौ मन्त्रस्नानं ततो भवेत्। इति।

ततो जलपरिशुद्धिं कुर्यात् । तथा च—

स्नानतोये न्यसेन्मन्त्रं ॐकारं क्षाररूपिणम् ।
तेन स्नानं प्रकुर्वीत सौगतं देवतार्चनम् ॥ इति ।

अत्र स्नानमन्त्रः—

यथा हि जातमात्रेण स्नापिताः सर्वतथागताः ।
तथाऽहं स्नापयिष्यामि शुद्धं दिव्येन वारिणा ॥ इति ।

**अन्त**

ततः—ॐवज्रसत्त्व समयमनुपालय वज्रसत्त्वत्वेनोपतिष्ठ दृढो मे भव सूपास्यो मे भव अनुरक्तो मे भव सर्वसिद्धिं मे प्रयच्छ सर्वकर्मसु च मे चित्तं श्रेयः कुरु हूं हह हह होः भगवन् सर्वतथागतवज्र मा मे मुञ्च वज्री भव महासमयसत्त्व आः । इति । शताक्षरं पुनः पूजापरिपूरणार्थं पठेत् । ततः कृतार्थः सर्वसत्त्वायेत्यादि पठित्वा सूःकारत्रयेण विसर्जनकाले इदं चिन्तयेत् । तथा—

कायवाक्चित्तपूजाभिः पूजयित्वा जगद्गुरुम् ।
साधुकारं वदन्तं तमात्मानं प्रति चिन्तयेत् ॥ इति ।

पुण्येनानेन संबुद्धाः सर्वसत्त्वा भवन्तु मे ।
स्वस्थानं सुगता यान्तु यावदेवापरं दिनम् ॥

वा यावदपरा सन्ध्या त्रिसन्ध्यपूजनं यतिः ।
अनुव्रजन्तमात्मानं भर्त्रा सार्धं विचिन्तयेत् ।
आज्ञां लब्ध्वा ततो भर्तुरागच्छन्तं गृहं पुनः ॥ इति ।

विधायार्चाविधिं भर्तुर्यदलम्भि शुभं मया ।
तेनास्तु सकलो लोकः सर्वज्ञज्ञानभाजनम् ॥

**पुष्पिका**

इति भगवतः श्रीकालचक्रस्य पूजाविधिः समाप्तः ।

**विवरण**

यह ग्रन्थ आशा आर्काइव्ज काठमांडू नेपाल से उपलब्ध हुआ है। इसमें क्रम-पूर्वक कालचक्र पूजा की विधि वर्णित है। पूजा के क्रम में जिस विधान का निर्देश है, उसके पूरे मन्त्र दिये हैं। संस्कृत प्रायः शुद्ध है। पूजा का क्रम इस प्रकार है—

मुखशुद्धि, जलस्नान, मन्त्रस्नान, देवगृहप्रवेश, गृहपरिशुद्धि, षट्कुलन्यास, सर्वविघ्नोत्सारण, कायवाक्चित्तमण्डलनिर्माण, भगवदावाहन, धर्मशंखादिस्फालन, कालचक्रादिदेवता निवेशन, पुष्पाञ्जलि, पाद्यदान और स्वपादप्रक्षालन, रत्नत्रयशरणगमन, प्रार्थना, पापदेशना, पुण्यानुमोदना। इति आदियोगः।

पूजाप्रारम्भ, चित्तमण्डलपूजा, प्रार्थना, पुष्पावकिरण, सबीजमन्त्रार्चन, चित्तचक्रादिलक्षणभगवद्भावना, कृष्णदीप्तादिदेवतापूजन, पुष्पाञ्जलि, वाङ्मण्डलपूजा, कायमण्डलपूजा, प्रणतिपूर्वक वन्दना, पुनः पापदेशना पुण्यानुमोदनादि, क्षमापन, शताक्षरपाठ, कृतार्थाः सर्वसत्त्वा इत्यादि पाठ, विसर्जन।

यह पद्धति परमादिबुद्धतन्त्रराज के अनुसार लिखी गई है, ऐसा ग्रन्थकार ने प्रारम्भ में ही लिखा है।

**3. सम्पूर्णचक्रसंवरसमाधिः**

**ग्रन्थ**—चक्रसंवरसमाधि ( चक्रसंवरपूजाविधिः )

**ग्रन्थ संख्या**—243

**पत्र संख्या—33, पंक्ति प्र० प०—12, अक्षर प्र० प०—20**

**आधार**—ने० का०, **लिपि**—देवनागरी, **पूर्ण**।

**प्रारम्भ**

ॐ नमः श्रीचक्रसंवराय। ॐ आः हूँ श्रीमद्वज्रसत्त्वसद्गुरुवरचरणकमलाय सम्यग्ज्ञानावभासनकराय नमः। हूँ नमस्ते नमो नमः। भक्त्याहं त्वां नमस्यामि श्रीगुरुनाथ प्रसीद मे।

वन्दे भवाब्धिसंमग्नं संतारयति यः स्वयम्।
सद्गुरुं यत्प्रसादेन ममायं ज्ञानसंभवः॥

श्रीमते वज्रडाकाय डाकिनीचक्रवर्तिने।
पञ्चज्ञानत्रिकालाय त्राणाय जगतो नमः॥

यावन्तो वज्रडाकिन्यश्छिन्नसंकल्पबन्धनाः।
लोकाकृत्यप्रवर्तिन्यस्तावतीभ्यो नमो नमः॥

ॐ स्वभावशुद्धाः सर्वधर्माः स्वभावशुद्धोऽहम्। झटित्याकारेण शून्यतां भावयेत्।

श्रीकारमद्वयज्ञानं हेकारं हेतुवर्जितम्।
रुकारं रूपनाशार्थं ककारेण क्वचित् स्थितः॥

**अन्त**

ॐकर 2 कुरु 2 बन्ध 2 त्रासय 2 क्षोभय 2 हुं 2 हन 2 फें 2 फट् 2 दह 2 पच 2 भक्ष 2 वसारुधिरान्त्रमालावलम्बिनि गृह्ण 2 सप्तपातालगतभुजङ्गसर्पवातं जय 2 आकोटय 2 ह्रिं 2 ज्रों 2 क्ष्यों 2 ह्रां 2 ह्रिं 2 हुं 2 किलि 2 शिरि 2 घिरि 2 हिरि 2 हूं 2 फट् 2 स्वाहा। ॐ खख 2 खाहि 2 सर्वयक्षराक्षसभूत-प्रेतपिशाचोन्मादापस्मारडाकडाकिन्यादयश्च इमं वलिं गृह्णन्तु समयं रक्षन्तु सर्वसिद्धिं मे प्रयच्छन्तु यथैव तथैव भुजर्थ पिबर्थ जिघ्रर्थ मातिक्रमथ मम सर्वसत्त्वानां च सर्वाकारतया सत्सुखप्रवृद्धये सहायका भवन्तु हुं 2 फट् 2 स्वाहा ॥ पञ्चोपहारपूजा, लास्या घण्टावादनस्तुतिः, मन्त्रतर्पणं पीठादिपूजा आशीर्वादः शताक्षरं विसर्जनम्।

**पुष्पिका**

इति श्रीत्रिचक्रसंपूर्णचक्रसंवरपूजाविधिः समाप्तः।

**विवरण**

यह ग्रन्थ भी आशा आर्काइब्ज काठमांडू नेपाल से प्राप्त हुआ है। इसमें चक्रसंवर की पूजाविधि दी है। पूर्ण है, किन्तु अत्यन्त अशुद्धियाँ हैं, जो प्रतिलिपिकार की प्रतीत होती हैं। 1 से 25 पत्र तक यह पूजाविधि है। इसके बाद 3 पत्रों में 'चक्रसंवरमुखाख्यान' नाम से पृथक् लिखा गया है, परन्तु इसमें वही विषय-वस्तु ज्यों की त्यों है, जो प्रस्तुत पुस्तक के अन्तिम पत्रों में है। फिर 2 पत्रों में 'त्रयोदशात्मकस्तुति समाप्त' लिखा है। इनमें केवल 5 श्लोक हैं। जो प्रायः प्रसिद्ध हैं, बीच में कुछ गद्य है। ग्रन्थ का लिपिकाल 1036 संवत् लिखा है, जो नेपाली संवत् प्रतीत होता है।

पूजा का क्रम इस प्रकार है—

शून्यताभावना, करशोधन, घंटावादन, शंखाधिष्ठान, पुष्पाधिष्ठान, वल्यधिष्ठान, अमृतरूपप्रवेश, अंगन्यास, चक्रपद्मवज्रवाग्विशुद्धि, इन्द्रादिविघ्नोत्कीलन, मनोमयी देवी पूजन-पुष्पन्यास चित्तचक्र और कायचक्र में घंटावादनस्तुति, मन्त्रतर्पण, पंचोपहार पूजास्तुति, पापदेशना। इति आदियोगः।

चित्तचक्र, वाक्चक्र और कायचक्र में चतुर्ब्रह्मविहारभावना, प्रणिधानवशात् शून्यताभावना, उपाङ्गदेवतापूजन, अङ्गन्यास, अभिषेक। इति मण्डलादियोगो द्वितीयः।

आलिकालिपङ्क्तिपञ्चरश्मिकस्थूलदेवतोच्चारण, त्रैधातुकचक्रभावना इति प्रज्ञायोगः।

मन्त्रजप, बलि-आलम्भन, पुष्पन्यास, पंचोपहार पूजा, मन्त्रतर्पण, पीठादि-पूजा, शान्तनक, आशीर्वाद, शताक्षरपाठ, विसर्जन। इस क्रम के अनुसार सभी के पूरे मन्त्र इस पद्धति में दिये गये हैं।

**4. सञ्चारतन्त्रनिबन्धः**

**ग्रन्थ**—सञ्चारतन्त्रनिबन्धः

**ग्रन्थकार**—तथागतरक्षित

**संख्या—5.22**

**पत्रसंख्या—1-9, पंक्ति प्र० प०—8, अक्षर प्र० पं०—127**

**आधार**—ताड़पत्र, **लिपि**—नेवारी, **पूर्ण।**

**प्रारम्भ**

नमः श्रीचक्रसंवराय

जयति जगति कान्ताकान्तबाहूपगूढः
सततसुखितचित्तश्चित्तनाथः स एषः।
भुवनहितनिमित्तं निर्मितं येन रूपं
विकृततरमसत्यं सत्यमन्तःस्वरूपम् ॥

अत्र तन्त्रादावेवं मयेत्यादिना निदानवाक्यं कस्मान्नास्तीति चोद्ये भगवतः सदातनत्वात् परिनिर्वाणमेव न संभवतीत्याचक्षते केचिदाचार्याः। उक्तं च—[न] बुद्धः परिनिर्वातीति। सम्भवे च परिनिर्वृते भिक्षव एवं मयेत्यादिकया मम धर्मः संगातव्य इति। अन्ये पुनराहुः—तन्त्रान्तरान्निदानवाक्यं विना तन्त्रमिद-माकृष्टं मन्यन्ते(ते)। प्रथमं तावदभिधानाभिधेयसम्बन्धप्रयोजनप्रयोजना-न्युपलभ्य प्रेक्षावन्तः प्रवर्तन्त इति तान्येव प्रतिपाद्यन्ते। तदुक्तम्—

सिद्धार्थं सिद्धसम्बन्धं श्रोतुं श्रोता प्रवर्तते।
शास्त्रादौ तेन वक्तव्यः सम्बन्धः सप्रयोजनः॥ इति।

**अन्त**

एकषष्टि भवेत्सूत्रमिति एकयैकावल्या ब्रह्मसूत्रं कर्तव्यम्। मेखला त्वष्टयष्टिकेति अष्टभिरेकावलीभिर्युक्ता मेखला कार्या। रसना षोडशा ज्ञेयेति रसनेति मेखला-

विशेषः, सा च षोडशभिरेकावलीभिर्युक्ता वेदितव्या। पञ्चविंशत्तु मालिनमिति मुण्डमाला पञ्चविंशत्या मुण्डैः कर्तव्या। अथवा मालिनमिति कण्ठिका। सा च पञ्चविंशत्या गुलिकाभिर्वेदितव्येति ॥ इति सप्तदशो निर्देशः ॥

यत्पुण्यमिन्दुसदृशं गगनावरोधि
सञ्चारतन्त्रविशदीकरणान्मयाप्तम् ।
तेनास्तु सर्वजगतो जगतो हिताय
सम्बोधिलब्धिरचिरेण विनैव पीडाम् ॥

**पुष्पिका**

स्वतन्त्र पुष्पिका नहीं है। "इति प्रथमो निर्देशः" "" "" इति सप्तदशो निर्देशः" इस प्रकार १७ निर्देशों की अवान्तर पुष्पिकायें हैं।

**विवरण**

यह ग्रन्थ राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमांडू नेपाल से प्राप्त हुआ है, यह योगिनी-संचार तन्त्र की अत्यन्त संक्षिप्त पञ्जिका है, जिसमें केवल विशिष्ट पदों की ही व्याख्या है। कहीं कहीं तो व्याख्या अतिसुन्दर है, जो नवीन भावों को अभिव्यक्त करती है। ग्रन्थकार का नाम ग्रन्थ में कहीं नहीं आया है। तिब्बती अनुवाद से मिलाने पर ज्ञात हुआ कि यह कृति तथागतरक्षित की है। संक्षिप्त होने पर भी ग्रन्थ उपयोगी है और पूर्ण है।

5. **भगवतीस्वेदाम्बुजातन्त्रराजः**

**ग्रन्थ**—भगवतीस्वेदाम्बुजातन्त्रराज

**संख्या**—3/359

**पत्रसंख्या**—1-56, **पंक्ति प्र०प०**—10, **अक्षर प्र० पं०**—116

**आधार**—ताड़पत्र, **लिपि**—प्राचीन नेवारी, पूर्ण।

**प्रारम्भ**

नमश्चण्डपाणये

अथातो भगवान् विपुलप्रभासं नाम नगरं विहरति स्म, इह ता देवनागयक्षराक्षसासुरगरुडकिन्नरमहो[र]गैः मनुष्यामनुष्यैः महतां ऋषिभिः महता सत्त्वनिकायसमागते महाधर्मदेशनाकथामकार्षीत्। अथ खलु तत्र पर्षदमध्ये विजयप्रभासो नाम श्रेष्ठी धनकनकसमृद्ध्या वैश्रवणं स्पर्धन् विदेही सद्गतो महानुपासकः श्राद्धः

कल्याणाश्रयः। स च राज्ञा चण्डप्रद्योतेनोपद्रुतः सभीतस्तत्र भगवतः सकाशमुपागतः। अथ विजयप्रभासः श्रेष्ठी उपासक उत्थायासनाद् भगवतः पुरतः करुण-करुणं परिदेवमानः प्ररुदन्नेवमाह—भगवन् मम राजरोषाभिभूतो वधकेभ्य आज्ञप्तः, तेनाहं जीवितहेतोरतीव भयामि। कथं मया भगवन् कर्तव्यं कथं प्रतिपत्तव्यं भगवन् मम त्राणो भव स्वपरायणम्।

**अन्त**

पुष्पफलपत्रान्ययावत्स्वस्वीयरूपदारको दारिका वा आर्कर्षिता भवति। यदि नाकर्षयति मूलमुद्रां बद्ध्वा हस्ततलं घर्षयेत्। तत्क्षणादागच्छति। तमार्कर्षिता भवति। गुह्येन यक्षिणीकर्म कर्तव्यः(व्यं)। यदि प्रकाशयति यक्षिणी पराङ्मुखा यास्यति मन्त्रधरः।

**पुष्पिका**

भगवत्याः स्वेदाया यथालब्धतन्त्रराजः समाप्तः॥

**विवरण**

यह ग्रन्थ राष्ट्रिय अभिलेखालय काठमांडू नेपाल से उपलब्ध हुआ है। इसका नाम ग्रन्थ के बाहर विवरणपत्र में "भगवतीस्वेदाया यथालब्धतन्त्रटीका" अंग्रेजी में तथा अन्तिम पुष्पिका "भगवत्याः स्वेदाया यथालब्धतन्त्रराज" यह नाम लिखा है, किन्तु मूलग्रन्थ के बाहरी पृष्ठ पर "भगवतीस्वेदाम्बुजातन्त्रराजः" लिखा है। संभवतः यही इसका वास्तविक नाम है। जिसकी पुष्टि विषयवस्तु तथा अवान्तर पुष्पिकाओं से भी होती है, यह टीका नहीं मूलग्रन्थ है। इसकी लिपि अत्यन्त प्राचीन नेवारी है और भाषा यद्यपि संस्कृत है, पर व्याकरण के नियमों का रंचमात्र भी पालन नहीं है। इसे संकरसंस्कृत भी नहीं कहा जा सकता।

स्वेदाम्बुजा की उत्पत्ति-कथा ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही दी गई है—विजयप्रभास नामक श्रेष्ठी को राजा चण्डप्रद्योत ने मृत्युदण्ड दिया, उससे भयभीत हुआ श्रेष्ठी भगवान् तथागत की शरण में आया और कहा—अब मैं अपनी प्राणरक्षा के लिये क्या करूँ ? भगवान् ने उसे आश्वस्त किया, तभी भगवान् के मुख से महारश्मियाँ निकलीं और तीन परिक्रमा करके पुनः मुख में प्रविष्ट हो गईं। इससे उनके ललाट में स्वेद ( पसीना ) होने लगा, जिसे उन्होंने दाहिने हाथ से पोंछकर पृथ्वी पर डाल दिया और उसी से विद्युज्ज्वालाकराली त्रिनयना लम्बोदरी

दंष्ट्राकराली कपिलपिङ्गलजटामुकुटमण्डिता नीलकाया अष्टादशभुजा नाना-प्रहरणधरा रौद्री चण्डा नरचर्मधरा कपालमाली महाराक्षसी उत्पन्न हुई। भगवान् ने श्रेष्ठी को प्राणरक्षा के लिये उसी के साधन का उपदेश दिया।

**विषयवस्तु**

इसमें पहिले साधन का एक प्रकार बताया है, जिसकी अवान्तर पुष्पिकाएँ इस प्रकार हैं—


| | | |
|---|---|---|
| विद्युज्ज्वालाकराली स्वेदाम्बुजामहाराक्षसीसूत्रान्तः समाप्तः | पत्र | 5 |
| भावनापटलो द्वितीयः | ,, | 6 |
| महामण्डलपटलस्तृतीयः | ,, | 8 |
| समयमण्डलश्चतुर्थः | ,, | 9 |
| मन्त्रपटलः पञ्चमः | ,, | 9 |
| मुद्रापटलः षष्ठमः | ,, | 10 |
| आर्यस्वेदाम्बुजभट्टारिकायाः साधनपटलः समाप्तमिति | ,, | 10 |


इसके बाद "अपरविधानं प्रवक्ष्यामि" कह कर दूसरा साधनविधान बताया है, जिसकी विषयवस्तु इस प्रकार है—


| | | |
|---|---|---|
| मण्डलविधिः | पत्र | 11 |
| अक्षयचक्रभावनम् | ,, | 13 |
| शान्तिकचक्रभावनम् | पत्र | 14 |
| पौष्टिकचक्रभावनम् | ,, | 15 |
| चतुर्मुद्रामण्डल-चतुःसमाधिचक्रभावना-वज्राङ्कुशादिसाधनम् | ,, | 15 |
| वज्रपर्शुसाधनम् | ,, | 25 |
| वज्रपाशसाधनम् | ,, | 29 |
| लोकोत्तरमन्त्रेण लोकोत्तरयन्त्रसाधनम् | ,, | 31 |
| भगवत्याः शूलमुद्रा-अर्थस्याविद्याकल्पव्याख्यानम् | ,, | 39 |
| महानीलाकल्पव्याख्यानम् | ,, | 41 |
| अमृतभैषज्यधारणी | ,, | 42 |
| मुद्रापटलः | ,, | 43 |
| महाराक्षसीमन्त्रपटलः | ,, | 46 |
| भगवत्या मूलमन्त्रणम् | ,, | 48 |
| प्रथमयक्षिणीकल्पः | ,, | 49 |

द्वितीययक्षिणीकल्पः ,, 53
रौद्रीकल्पः ,, 55
प्रेतोत्कटमहायक्षिणीकल्पः ,, 55

**6. नानासिद्धोपदेशः**

साधना की अन्तिम परिणति है 'महामुद्रा'। इसी से बुद्धत्व को प्राप्ति होती है। इसके विषय में सिद्ध महापुरुषों के अपने-अपने अनुभव हैं, किस सिद्ध पुरुष ने किस रूप में इसका उपदेश किया है ? इस प्रश्न को लेकर किसी अज्ञात लेखक ने 14 सिद्धमहापुरुषों के उपदेशों का उक्त नाम से संकलन किया है। यद्यपि इस ग्रन्थ का संक्षिप्त परिचय हम 'धीः' अंक 4 पृष्ठ 20 पर दे चुके हैं, किन्तु कुछ विद्वान् पाठकों के आग्रह पर इस महत्त्वपूर्ण लघुग्रन्थ को प्रस्तुत अंक में पूर्णतया प्रकाशित कर रहे हैं।

## नानासिद्धोपदेशः

**पद्माङ्कुरस्य—**

प्रज्ञोपाययोर्महासुखचक्रस्थमोङ्कारहकारादवतीर्णौ(र्णो) ज्ञानचेतमणिसूत्रवदेकीकृत्य दोलया महामुद्रोपदेशः।

**प्रज्ञारक्षितस्य—**

कमलकुलिशानुभवित्वसद्बिन्दुरनक्षरशिखाग्रतो महामुद्रोपदेशस्तत्त्वपारगो महासुखचक्रावतीर्णो ज्ञानतन्तुं समरसीकृत्य दोलया सहजयोगः।

**नेलीपादस्य—**

कुलिशमणिनिविष्टो ज्ञानबिन्दुरनक्षरः।
आशुसिद्धिकरः प्रोक्तो **नेलीपादेन** धीमता ॥

**रविगुप्तस्य—**

ज्ञानदीपशिखाकारो निर्माणाब्जेन्दुमध्यगः।
हंकारं द्रावयत्याशु **रविगुप्तेन** भाषितम् ॥

**कृष्णाचार्याणाम्—**

कृष्णाचार्यैः समाख्याता चण्डाली नाभिमध्यगा।
आदिस्वरस्वभावाऽसौ दहत्यनाहतं मुखात् ॥
निर्माणे तिलका ख्याता वसन्तो धर्मचक्रगः।
द्वयोरेकस्वभावस्तु **कृष्णाचार्येण** ख्यापितम् ॥

**सरहपादानाम्—**

निर्माणचक्रद्वये नाभौ पञ्चाक्षरविभावना।
कर्तव्या योगयुक्तेन ख्यापितं **सरहेण** तु ॥

**महीधरस्य—**

निर्माणचक्रे शून्यस्वभावा चण्डाली अनाहतप्रियेति **महीधरः**।

**भूरिपादानाम्—**

निर्माणचक्राद्याकारकमलवरटकेऽकारहकारौ मृणालतन्त्वाकारेणैकीभूयाऽनाहतद्राविणाविति **भूरिपादाः**।

**वीणापादस्य—**

निर्माणचक्रे रविसोमसम्पुटज्ञानबिन्दुसमुत्थितौ रेखया आलिकालिसम्पुटस्वरूपया त्रिभिर्वेष्ट्य पुनरुत्थितौ रेखाद्वयप्रज्ञोपायस्वभावौ। एका शुक्ला धर्मचक्रात् प्रतिनिवृत्य पश्येत्, द्वितीया चक्रं प्रज्ञास्वभावा अनाहतं कान्तमिवालिङ्गयतीति **वीणापाद**मतं किल।

**विरूपाचार्यस्य—**

निर्माणचक्रेऽन्तरीक्षचक्रस्थमोङ्कारं मुखेन शीत्कारवाय्वप्रवेशेन गणयेद् बुध इति विरूपाचार्येण देशितम्।

मुखेन घोलयेत् प्राज्ञो यावदद्वयतां व्रजेत्।
अकाराक्षरहकारौ **विरूपाचार्येण** देशितम् ॥

**नागबुद्धेः—**

निर्माणपद्मस्थयोनिचक्रस्य कर्णिका ज्वलति धर्मचक्रगता भवेत्, संभोगस्थानाहत-रेखया एकीभवतीति **नागबुद्धेः**।

**दिङ्नागस्य—**

मुखेन निर्गमप्रवेशवायुना अकारहूंकारौ तावद् घोलयेद् यावदद्वयतां व्रजेत्। ततोऽधरदशने संस्थाप्य रसनया आक्रमेदिति **दिङ्नागः**।

**मातलेः—**

मुखे रक्त अंकारो निर्गमेन च वायुना।
उपायशुक्लहुंकारप्रवेशेन च घोलयेत्॥

एकीभवनतो नित्यं काकतुण्डी प्रसिद्ध्यति।
मुक्ताभं ज्ञानबिन्दुं नासाग्रे भावयेत् सुधीः॥

कर्णे वासति शब्दांश्च **मातलिः** संप्रचक्षते॥

**मत्स्येन्द्रस्य—**

नागसं(?)कायमुखाक्षिकर्णनासिका अपि वा वायुयन्त्रणादधिगपि(कोऽपि) ज्वलने वीरो **मत्स्येन्द्र**मतमीदृशम्।

## उद्देशसमुच्चयः

प्रज्ञाशिरसि ओङ्कारमुपायशिरसि हूँद्वयमधोमुखम्। अन्तर्मध्ये च वज्रादिमुखे प्रज्ञास्थितवायुना हतो बिन्दुरुपायशिखाग्रं याति। उपायवायुना हतो बिन्दुः [प्रज्ञा]शिखाग्रं याति। ज्ञानबिन्दुः सुखरूपत्वेन चिन्तितः सन् ज्ञानदीपशिखाकार ओङ्कारवचोलिङ्गितः सुखमयत्वेन विभावितः सन् दाहानन्तरं शिखात् सुखमय-भावनात्। तिलका ओङ्कारो वसन्तो हूँकारोऽधोमुख एकस्वभावः। न सुखमय-चित्तात्। चक्रद्वये लाँ हूँ मा इत्याद्यक्षराणि ज्ञानबोधिचित्तद्रावकाणि। तदनु मुखभावनामात्रम्।

यच्चक्राद्विनिवृत्य ज्ञानबिन्दुं मुखपरिवर्त्यं पश्यति, धर्मचक्रस्थकान्तमालिङ्गति, ओङ्कारवज्रमुखेन वायुं प्रवेशयेत् सुखस्वभावत्वेन।

अ(ओ)ङ्कारं निःसरन्तं वाय्वाकृष्टं हूँकारं प्रविशद्वाय्वारूढं घोलयेत्। अर्थयता निःस्वभावता यावत्। अधरदशनेऽधोदन्तपङ्क्तौ जिह्वामारोच(प)येत्। अद्वयतो निःस्वभावता। काकतुण्डीमुखेन वायुनिर्गमः। नरनासिकायां निर्गच्छेत्। अप्रविशेद् (शति) वायौ हूं नासाग्रे प्रज्ञापद्मनासाग्रे घोलरन्ध्राग्रे च वासति शब्दं करोति सुखरूपं बिन्दुम्।

मुखादिकं प्रथमदेवभावनया हस्तद्वयाङ्गुल्या पीडयेत्, भावनाप्रकर्षेण मन्त्रयेत्॥

**॥ इति नानासिद्धोपदेशः ॥**

# बौद्ध तन्त्र वाङ्मय का परिचय

## ( कालचक्रतन्त्र )

—बनारसी लाल—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी:' में बौद्ध तन्त्र वाङ्मय का परिचय प्रस्तुत करने का प्रयास किया जा रहा है। उसी क्रम में प्रस्तुत निबन्ध में कालचक्रतन्त्र के सम्बन्ध में प्रचलित मान्यताओं, इसकी देशना तथा संस्कृत में उपलब्ध एवं अनुपलब्ध साहित्य का विवरण प्रस्तुत किया गया है। साथ में कालचक्रतन्त्र एवं इससे सम्बद्ध विषयों पर आधुनिक विद्वानों द्वारा किये शोध कार्यों का भी यथालब्ध विवरण दे दिया है। ]

बौद्ध तन्त्रों में कालचक्रतन्त्र का स्थान अन्यतम है। कालचक्रतन्त्र को अनुत्तरयोगतन्त्र के अद्वयतन्त्र का मूल ग्रन्थ माना जाता है। बौद्ध तन्त्रों का एक स्थूल वर्गीकरण चार भागों में किया जाता है, ये हैं—क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र, योगतन्त्र और अनुत्तरयोगतन्त्र। अनुत्तरयोगतन्त्र के पुन: तीन उपविभाग हैं—मातृतन्त्र, पितृतन्त्र और अद्वयतन्त्र। इन्हें प्रज्ञातन्त्र, उपायतन्त्र या योगिनीतन्त्र, योगतन्त्र और अद्वयतन्त्र भी कहा जाता है। कुछ आधुनिक विद्वानों ने बौद्ध तन्त्रों को कालखण्डों के अनुसार अनेक पर्यायवाची नाम देने का प्रयास किया है। जैसे मन्त्रनय या मन्त्रयान को वज्रयान, तन्त्रयान, कालचक्रयान और सहजयान। मन्त्रयान का वज्रयान के रूप में प्रस्तुतीकरण या पर्याय के रूप में ग्रहण करने का सन्दर्भ बौद्ध तन्त्र ग्रन्थों में मिल जाता है, परन्तु कालचक्रयान और सहजयान ऐसा नामकरण शास्त्रों में कहाँ हुआ है, यह अनुसन्धेय है। सम्भवत: कालचक्रतन्त्र के विषय की व्यापकता को देखकर ही इसकी कालचक्रयान के रूप में परिकल्पना की गई हो।

पाँच पटलों में निबद्ध कालचक्रतन्त्र का मूल संस्कृत पाठ उपलब्ध होता है, इसके दो संशोधित संस्करण प्रकाशित हैं[1]। इसकी अन्तिम पुष्पिका में "द्वादश-साहस्रादिबुद्धोद्धृत" कहा गया है। इससे यह प्रतीत होता है कि यह लघुतन्त्र है। बौद्ध तन्त्रों में मूलतन्त्र, भाष्यतन्त्र एवं लघुतन्त्रों की परम्परा भी मिलती है। भोटानुवाद में भी इसे "परमादिबुद्धोद्धृतश्रीकालचक्रतन्त्रराज" कहा गया है। इसकी अनेक संस्कृत पाण्डुलिपियाँ "लघुकालचक्रतन्त्रराज" के नाम से

---

1. Kālacakratantra and Other Texts. ed. Raghuvira and Lokesh Chandra, Shatapitaka Sr. 69, IAIC, New Delhi, 1966, A Critical Edition of Śrikālacakratantrarāja, ed. B. Benerjee, The Asiatic Society, Calcutta, 1985.

उपलब्ध होती हैं। विमलप्रभाकार एवं अन्य अनेक टीकाकार इसे आदिबुद्ध, बृहदादिबुद्ध और तन्त्रराज के नाम से उद्धृत करते हैं। कालचक्रतन्त्र की टीका विमलप्रभा की पुष्पिका "मूल-तन्त्रानुसारिण्यां लघुकालचक्रतन्त्रराजटीकायां द्वादशसाहस्रिकायां विमलप्रभायाम्" से यह प्रतीत होता है कि इसका विस्तृतरूप मूलतन्त्र रहा होगा, जिसका आदिबुद्ध के रूप में लघूकरण हुआ है। अधुना यही कालचक्रतन्त्र के रूप में प्रचलित है। मूलतन्त्र के वचन यत्र तत्र तन्त्रों के टीका-ग्रन्थों में उद्धृत मिलते हैं, जिनका संग्रह भी किया गया है[1]।

## कालचक्रतन्त्र एवं इससे सम्बद्ध संस्कृत में उपलब्ध सामग्री

### कालचक्रतन्त्र

जैसा कि बतलाया जा चुका है इसके दो संशोधित संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं। अतः इसकी संस्कृत में उपलब्ध मातृकाओं का विस्तार से विवरण देने की आवश्यकता नहीं है। दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थों की आधार सामग्री और दुर्लभ ग्रन्थ परिचय के अन्तर्गत इसकी समस्त मातृकाओं की सूचना दी जा चुकी है। इन शीर्षकों के अन्तर्गत 'धीः' में विभिन्न संग्रहालयों एवं पुस्तकालयों में उपलब्ध इसकी मातृकाओं की सूचना दी गई है[2]।

### कालचक्रतन्त्रटीका : विमलप्रभा

कालचक्रतन्त्र पर एक मात्र यही टीका उपलब्ध होती है। सौभाग्य से इसकी भी अनेक संस्कृत मातृकाएँ उपलब्ध हैं[3]। यह कालचक्रतन्त्र की विस्तृत टीका है। इसके टीकाकार द्वितीय कल्कि पुण्डरीक हैं। इसकी पाण्डुलिपियों में एशियाटिक सोसायटी ऑफ बंगाल की प्रति को छोड़कर अन्य प्रतियाँ पूर्ण नहीं हैं। अधिकतर प्रतियों में चतुर्थ पटल तक की ही टीका प्राप्त होती है। पंचम पटल तक की पूर्ण व्याख्या वाली यही एक मात्र प्रति है। इस टीका ग्रन्थ का संशोधित संस्करण चतुर्थ पटल तक दो भागों में प्रकाशित हो चुका है[4]।

### कालचक्रावतार

इस ग्रन्थ के रचयिता 11 वीं 12 वीं शताब्दी के प्रसिद्ध आचार्य अभयाकर गुप्त हैं। इस ग्रन्थ की एक मात्र संस्कृत पांडुलिपि एशियाटिक सोसायटी ऑफ बंगाल में उपलब्ध होती है[5]।

---

1. लुप्त बौद्ध वचन संग्रह—भाग—1, तथा इस शीर्षक से 'धीः' के विभिन्न अंकों में संगृहीत सामग्रियाँ।
2. धीः, अंक—4, पृ० 56—57
3. धीः, अंक—4, पृ० 58—59
4. विमलप्रभा, भाग 1 एवं 2, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ (तृतीय भाग प्रकाशनाधीन है)।
5. The Asiatic Society of Bengal, MS. No. 96.

**कालचक्रभगवत्साधन या कालचक्रसाधनविधि**

धर्माकरशान्ति विरचित कालचक्रतन्त्र की साधनविधि पर रचित इस ग्रन्थ की दो-तीन संस्कृत पांडुलिपियों की सूचना मिलती है। साधनमाला एवं साधनसमुच्चय के संग्रह में इसका संकलन नहीं हुआ है। इसकी एक प्रति टोक्यो विश्वविद्यालय के पुस्तकालय में होने की सूचना मिलती है[1] तथा एक प्रति नेपाल में नवीनतम स्थापित पाण्डुलिपि संग्रहालय आशा स्फुकुटी में उपलब्ध है[2]। सम्भवतः इसी प्रति की माइक्रोफिल्म नेपाल जर्मन मैनुस्क्रिप्ट प्रिजर्वेशन प्रोजेक्ट ने की है, जिसकी प्रति राष्ट्रीय अभिलेखालय में उपलब्ध है[3]।

**कालचक्रपूजाविधि**

कालचक्रपूजाविधि पर संस्कृत में उपलब्ध यह एक मात्र प्रति है, जिसकी सूचना हमें मिली है। इस रचना के लेखक का नाम अज्ञात है। इसकी प्रति आशा स्फुकुटि संग्रहालय, काठमाण्डू में उपलब्ध है[4]।

**कालचक्रानुसारिगणितम्**

यतः कालचक्रतन्त्र में ज्योतिष की प्रभूत सामग्री उपलब्ध है, इस विषय को प्रकाशित करने वाला यह लघुग्रन्थ है। इसकी एक प्राचीन प्रति राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू में उपलब्ध है[5]।

**कालचक्रनिवर्धनधारणी**

बौद्ध तन्त्रों में मन्त्रों के रूप में प्रायः सभी प्रमुख तन्त्रों की धारणियाँ पाई जाती हैं। पाण्डुलिपि संग्रहालयों में धारणीसंग्रह की अनेक प्रतियाँ मिल जाती हैं। कालचक्रतन्त्र से सम्बन्धित इस धारणी का भी संकलन धारणी-संग्रहों में प्राप्त है तथा पृथक् रूप से भी इसकी प्रति मिल जाती है[6]।

**कालचक्रमन्त्रधारणी**

कालचक्रतन्त्र के मन्त्र एवं धारणी से सम्बद्ध एक दूसरा धारणी ग्रन्थ भी प्राप्त है। यह नेपाल के किसी व्यक्तिगत संग्रह की प्रति है, जिसकी माइक्रोफिल्म प्रति राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमांडू में प्राप्त है[7]।

---

1. Catalogue of Sanskrit MSS in Tokyo University Library, No. 100-II
2. बवि–5
3. Reel No. E. 1405/5
4. आशा स्फुकुटि, सं० बवि–245
5. राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू, लगत सं० 5,152, पत्र–16
6. IASWR. MBB. II-8
7. Reel No. H. 216/19

**कालचक्रहृदयधारणी**

कालचक्रतन्त्र की धारणी से सम्बद्ध तीसरा ग्रन्थ कालचक्रहृदयधारणी प्राप्त होता है। यह प्रति भी राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमांडू में माईक्रोफिल्म के रूप में संरक्षित है[1]।

**कालचक्रदानपद्धति**

इस शीर्षक से एकमात्र प्रति उपलब्ध है। यह भक्तपुर काठमाण्डू के किसी व्यक्तिगत संग्रह में है। इसकी माईक्रोफिल्म प्रति राष्ट्रीय अभिलेखालय में प्राप्त है[2]।

**कालचक्रमण्डल**

यह ग्रन्थ कालचक्रतन्त्र के मण्डल से सम्बन्धित है। अभयाकर गुप्त विरचित निष्पन्न-योगावली में इसका सन्निवेश हुआ है[3]। मण्डल से सम्बन्धित अन्य ग्रन्थों में भी इसका संकलन हुआ है।

**सेकोद्देशटीका**

यह आचार्य नारोपाद की कालचक्रतन्त्र से सम्बद्ध सेकोद्देश पर रचित टीका ग्रन्थ है। आचार्य नारोपाद कालचक्रतन्त्र के प्रसिद्ध आचार्य थे। भोट इतिहासकार इन्हें कालचक्रपाद (कनिष्ठ=पुत्र) के नाम से भी उद्धृत करते हैं। इस टीका ग्रन्थ की दो-तीन मातृकाएँ उपलब्ध हैं, जिनके आधार पर इसका संशोधित संस्करण भी प्रकाशित हुआ है[4]।

**सेकोद्देशटिप्पणी**

सेकोद्देश पर ही एक दूसरी संक्षिप्त टीका सेकोद्देशटिप्पणी प्राप्त होती है। इसके रचयिता साधुपुत्र श्रीधरानन्द हैं। इस टिप्पणी ग्रन्थ की एक संस्कृत मातृका एशियाटिक सोसायटी, बंगाल में प्राप्त है[5]।

**सेकादिकोद्देशपद**

राष्ट्रीय अभिलेखालय के सूचीपत्रों में इसका उल्लेख मिलता है। सम्भवत: यह भी सेकोद्देश पर ही कोई टिप्पणी ग्रन्थ है, सम्प्रति यह प्रकीर्ण रूप में ही प्राप्त है[6]।

---

1. Reel No. D, 25/4, Reel No. D. 22/23
2. Reel No. G. 43/20
3. निष्पन्नयोगावली–पृ० 83, गा० ओ० सी० 109, बड़ौदा, 1972
4. गायकवाड ओरियन्टल सीरीज़-XC, बड़ौदा, 1941
5. The Asiatic Society of Bengal, MS No. 92, Folios-10.
6. राष्ट्रीय अभिलेखालय, लगत सं० 3/363, पत्र सं० 23.

## भोटानुवाद में उपलब्ध कालचक्रतन्त्र से सम्बन्धित साहित्य

उपर्युक्त साहित्य के अतिरिक्त प्राचीन भारतीय आचार्यों ने कालचक्रतन्त्र के विषयों से सम्बन्धित अनेक ग्रन्थों की रचना की, जो आज अपने मूल संस्कृत में प्राप्त नहीं होते। इनकी सूचना मात्र भोटानुवाद से मिलती है। कन्ग्युर तथा तन्ग्युर में उपलब्ध, संस्कृत से अनूदित कालचक्रतन्त्र से सम्बन्धित साहित्य निम्नलिखित है—

1. परमादिबुद्धोद्धृतश्रीकालचक्रतन्त्रराज ( तो. 362, 1346 )
2. कालचक्रतन्त्रोत्तरतन्त्रहृदय ( तो. 363 )
3. कालचक्रगर्भनामतन्त्र ( तो. 364 )
4. विमलप्रभानाम मूलतन्त्रानुसारिणी द्वादशसाहस्रिकालघुकालचक्रतन्त्रराजटीका ( तो. 1347, 845 )
5. कालचक्रसंवरवचन ( तो. 1380 )–अभयाकर
6. कालचक्रक्षणसहजसाधन ( तो. 1362 )–लीलावज्र
7. कालचक्रगणचक्रविधि ( तो. 1393 )–कालचक्रपाद*
8. कालचक्रगणनोपदेश ( तो. 1384 )*
9. कालचक्रगणितोपदेश ( तो. 4455 )–बोधिभद्र
10. कालचक्रगर्भालंकारसाधन ( तो. 1365 )–ब्राह्मण पैण्डपातिक*
11. कालचक्रचतुरङ्गसाधन ( तो 1356 )–कालपाद
12 कालचक्रतन्त्रराजसेकप्रक्रियावृत्ति ( तो 1355 )–दारिक
13. कालचक्रदण्डकस्तुति ( तो 1381 )–सुगतकीर्ति*
14. कालचक्रमण्डलविधि ( तो. 1359 )–साधुपुत्र
15. कालचक्रमण्डलविधि ( तो. 1360 )-कालपाद*
16. कालचक्रवज्रयानमूलापत्ति ( तो. 1379 )–बोधिसत्त्व*
17. कालचक्रसहजसाधन ( तो 1361 )–कालपाद*
18. कालचक्रसाधन ( तो. 1358 )–साधुपुत्र
19. कालचक्रसाधनयोगप्रदीप ( तो. 1363 )–मैत्री
20. कालचक्रसुप्रतिष्ठाविधि ( तो. 1392 )–कालचक्रपाद*
21. कालचक्रहोमविधि ( तो. 1394 )–कालचक्रपाद*
22. कालचक्रावतार ( तो. 1383 )–अभयाकरगुप्त*
23. कालचक्रोपदेश ( तो. 1366 )–महाकालचक्रपाद*

---

* तारांकित नाम भोट से अनूदित हैं।

24. कालचक्रोपदेश योगषडङ्गतन्त्रपञ्जिका ( तो. 1373 )-अवधूतिपा

25. कालचक्रोपदेशसूर्यचन्द्रसाधन ( तो. 1369 )

## कालचक्रतन्त्र से सम्बन्धित अन्यान्य ग्रन्थ

1. परमार्थसेवा ( तो 1348 )–पुण्डरीक
2. सेकोद्देशपञ्जिका ( तो. 1354 )-पुण्डरीक
3. षडङ्गयोगोपदेश ( तो. 1372 )–पुण्डरीक
4. अष्टाष्टकेन चतुःषष्टियोगिनीवलिविधि ( तो. 1382)-पुण्डरीक
5. सूर्यचन्द्रग्रहणगणित ( तो. 1384 )–पुण्डरीक
6. पद्मिनीनामपञ्जिका ( तो. 1350 )–कालचक्रपाद
7. षडङ्गयोगोपदेश ( तो. 1347 )–कालचक्रपाद
8. सेकोद्देशटीका ( तो. 1353 )–नारोपा
9. परमार्थसंग्रहनामसेकोद्देशटीका ( तो. 1351 )–नारोपा
10. नक्षत्रमण्डलसाधनैकादशाङ्ग ( तो. 1357 )–नारोपा
11. ज्ञानचक्षुसाधन ( तो. 1370 )-नारोपा
12. सेकोद्देशटिप्पणी ( तो. 1352 )–साधुपुत्र
13. षडङ्गयोग ( तो 1364 )–वज्रपाणि
14. षडङ्गयोग ( तो 1367, 1387 )–अनुपमरक्षित
15. षडङ्गयोगटीका ( तो 1368 )–रविश्रीज्ञान
16. गुणपूर्णीनाम षडङ्गयोगटिप्पणी ( तो. 1388 )–रविश्रीज्ञान
17. त्रियोगहृदयप्रकाश ( तो. 1371 )
18. योगषडङ्ग ( तो 1375 )-शबरीश्वर
19. अन्तर्मञ्जरी ( तो. 1377 )–विभूतिचन्द्र
20. पञ्चग्रहपृथग्गणनोपदेश ( तो. 1386 )–भद्र
21. सेकोद्देशटिप्पणी ( तो. 1389 )–विजयेन्द्र*

## कालचक्रतन्त्र की परम्परा

कालचक्रतन्त्र की परम्परा एवं इतिहास के सन्दर्भ में हमें भारत में कोई स्रोत उपलब्ध नहीं होता। प्राचीन काल में जो परम्परा भारत में रही, उसका किञ्चित् ज्ञान हमें भोट स्रोतों से होता है। यद्यपि भोट इतिहास ग्रन्थों में कालचक्रतन्त्र की जिस परम्परा का उल्लेख हुआ है, वह निर्विवाद नहीं है, फिर भी हमें इसके इतिहास और परम्परा के सम्बन्ध में अनेक जानकारियाँ उपलब्ध हो जाती हैं।

कालचक्रतन्त्र के सम्बन्ध में प्रभूत शोध सामग्री अध्ययनकर्ताओं ने प्रस्तुत की है, अतः इस सम्बन्ध में विस्तार अनपेक्षित है और संक्षेप में ही उद्धृत करना युक्तियुक्त होगा। इस तन्त्र की देशना के सन्दर्भ में भी प्रायः दो दृष्टिकोण हैं—एक परम्परागत मान्यता एवं दूसरा शोध सामग्री के आधार पर। परम्परागत मान्यता के अनुसार सभी बौद्ध तन्त्रों की देशना भगवान् बुद्ध ने ही दी है। कालचक्रतन्त्र की देशना भी भगवान् तथागत बुद्ध ने ही चैत्र पूर्णिमा के दिन धान्यकटक महाचैत्य में दी। कहा जाता है कि इस तन्त्र के लिए शम्भल के राजा सुचन्द्र ने तथागत से अध्येषणा की। कालचक्रतन्त्रटीका विमलप्रभाकार पुण्डरीक ने भी इस सम्बन्ध में स्पष्ट किया है कि इसकी देशना तथागत ने दी—"इहार्यविषये शाक्यमुनिर्भगवान् वैशाखपूर्णिमाया-मरुणोदयेऽभिसम्बुद्धः शुक्लप्रतिपदादिपञ्चदशकलावसाने कृष्णप्रतिपत्प्रवेशे। ततो धर्मचक्रं प्रवर्तयित्वा यानत्रयदेशनां कृत्वा द्वादशमे मासे चैत्रपूर्णिमायां श्रीधान्यकटके धर्मधातुवागीश्वरमण्डलं षोडशकलाविभागलक्षणं तदुपरि श्रीमन्तं नक्षत्रमण्डलं षड्विभागिकमादिबुद्धं विस्फारितवानिति" ( वि० प्र० 2, पृ० 8 )। इस सन्दर्भ में भोट इतिहासकार दो तथ्य उद्धृत करते हैं। प्रथम मान्यता के अनुसार तथागत बुद्ध ने अस्सी वर्ष की अवस्था में परिनिर्वाण से कुछ समय पूर्व चैत्र पूर्णिमा के दिन धान्यकटक में कालचक्रतन्त्र की देशना दी। दूसरी मान्यता के अनुसार बुद्धत्व प्राप्ति के अनन्तर तीसरे माह की पूर्णिमा के दिन भगवान् तथागत ने गृध्रकूट पर्वत पर पारमितासूत्रों की देशना दी, उसी समय उन्होंने धान्यकटक नामक स्थान पर निर्माणकाय को प्रकट कर कालचक्रतन्त्र की देशना दी।

आधुनिक अध्ययनकर्ताओं ने इस तन्त्र को बहुत परवर्ती काल का माना है। वे अपने अनुसन्धानों के आधार पर यह निष्कर्ष निकालते हैं कि यह तन्त्र 9वीं-10वीं शताब्दी से पूर्व का नहीं है।

जैसा कि बतलाया जा चुका है कि भगवान् बुद्ध ने इस तन्त्र की देशना शम्भल के राजा सुचन्द्र के अध्येषणा करने पर दी। शम्भल देश की स्थिति इतिहासकार पूर्वी तुर्किस्तान में स्वीकार करते हैं। धान्यकटक में कालचक्रतन्त्र का उपदेश ग्रहण कर सुचन्द्र अपने देश शम्भल लौट गया और इस उपदेश के आधार पर वहाँ उसने 60,000 ग्रन्थों ( श्लोकों ) में इस पर टीका निबद्ध की और वहाँ के लोगों को कालचक्र के मण्डल में अभिषिक्त कर इस का प्रचार किया। राजा सुचन्द्र के देहावसान के पश्चात् उनके पुत्र सुरेश्वर आदि अन्य छह राजाओं ने शम्भल में इस तन्त्र की परम्परा का निर्वाह किया। आठवें राजा मञ्जुश्रीयश ने पुनः वहाँ के लोगों को कालचक्र मण्डल में अभिषिक्त किया और कालचक्रतन्त्र को 12000 ग्रन्थों में संगृहीत किया। मञ्जुश्रीयश शम्भल के प्रथम कल्की राजा के रूप में जाने जाते हैं, इनके पश्चाद्वर्ती शम्भल के राजा कल्की के रूप में प्रसिद्ध हैं। इसी परम्परा में द्वितीय कल्की पुण्डरीक हुए, जिन्होंने कालचक्रतन्त्र पर विस्तृत टीका विमलप्रभा की रचना की।

शम्भल देश से यह परम्परा आर्यदेश भारत कैसे पहुंची, इस सम्बन्ध में भी भोट इतिहास ग्रन्थों में प्रधान रूप से दो प्रकार की घटनाओं का उद्धरण मिलता है। इन दोनों प्रकार की घटनाओं का स्रोत परवर्ती काल में तिब्बत में प्रचलित कालचक्रतन्त्र की दो परम्पराओं 'डो' एवं 'रा' के आधार पर विवृत है।

'रा' परम्परा के अनुसार इसके प्रवर्तक उड़ीसा में जन्मे चिलुपाद हैं। चिलुपा बौद्ध धर्म-दर्शन की समस्त शाखाओं का भली-भाँति अध्ययन कर सभी विषयों में निष्णात हो गये थे। ये दसवीं-ग्यारहवीं शताब्दी में विद्यमान थे। इन्होंने विक्रमशिला एवं नालन्दा महाविहार के अतिरिक्त रत्नगिरि विहार में भी अध्ययन किया था, जो तुर्कों के आक्रमण के दौरान सुरक्षित रह गया था। जब वह सभी बौद्ध विद्याओं में पारंगत हो गए, तो आचार्य को इसी जन्म में मुक्ति देने वाले मन्त्रनय का अध्ययन करने की इच्छा हुई और यह विदित हुआ कि कालचक्र की मन्त्रनय परम्परा अविच्छिन्न रूप से प्रचलित है। फलस्वरूप कुछ व्यापारियों के साथ उन्होंने शम्भल की ओर प्रस्थान किया। वहाँ उन्होंने कालचक्रतन्त्र का अभिषेक प्राप्त किया और कालचक्रतन्त्र में प्रवीणता प्राप्त की। सन् 966 ई० में पुनः आर्यदेश लौट आये और यहाँ इसका प्रचार किया।

'डो' परम्परा के अनुसार भारत में इस तन्त्र के प्रवर्तक कालचक्रपाद थे। इस सम्बन्ध में मान्यता है कि इनके माता-पिता ने यमान्तकतन्त्र की साधनाविधि के अनुसार साधना कर पुत्र प्राप्त किया था। जब ये बड़े हुए तो इन्होंने सभी विद्या-अंगो में प्रवीणता प्राप्त कर ली। कालचक्रतन्त्र की प्रसिद्धि सुन कर उसका अध्ययन करने के लिये वह शम्भल की ओर प्रस्थान किये। शम्भल के मार्ग में ही उन्हें एक व्यक्ति मिला। वस्तुतः वही कल्कि का अवतार था, जिन्होंने यह जान लिया कि आर्य देश से कोई शम्भल की ओर कालचक्रतन्त्र को जानने की इच्छा से आ रहा है। शम्भल तक पहुंचने के बीहड मार्गों में आचार्य की जान को खतरा भी है, अतः मार्ग में ही स्वयं को प्रकट कर उन्होंने आचार्य को कालचक्र के मण्डल में अभिषिक्त किया। वहाँ से आचार्य पुनः भारत लौट आए और कालचक्रपाद के रूप में प्रसिद्ध हुये एवं कालचक्रतन्त्र का प्रचार किया।

इन दोनों परम्पराओं के सम्बन्ध में विद्वानों का निष्कर्ष है कि चिलुपाद ही कालचक्रपाद हैं। कालचक्र पाद के नाम से दो आचार्य विख्यात हैं, भोट परम्परा में उन्हें कालचक्रपाद पिता-पुत्र के नाम से जाना जाता है। कालचक्रपाद पुत्र के रूप में नरोपा को स्वीकार किया जाता है। कालचक्रतन्त्र के सेक से सम्बन्धित सेकोद्देश पर इनकी टीका प्रसिद्ध है। कुछ विद्वानों की मान्यता है कि जब चिलुपा शम्भल से लौट कर नालन्दा पहुंचे, तो वहां नरोपा से उनका शास्त्रार्थ हुआ। उस शास्त्रार्थ में नरोपा चिलुपा से पराजित हो गये। फलस्वरूप उन्होंने चिलुपा का शिष्यत्व स्वीकार किया और कालचक्रतन्त्र मण्डल में अभिषेक ग्रहण कर इस

परम्परा को भारत में स्थापित करने में योगदान किया और तब से यह परम्परा भारत में प्रचलित हुई।

## कालचक्रतन्त्र एवं सम्बद्ध विषयों पर आधुनिक शोध

काफी समय से आधुनिक विद्वानों को कालचक्रतन्त्र एवं इससे सम्बद्ध विषय आकर्षित किये हुए हैं, इसी कारण इस पर अनेक शोधात्मक आलेख प्रस्तुत हुए हैं। यहाँ उन सभी रचनाओं की समीक्षा को आवश्यकता नहीं है। जितना सन्दर्भ हमें उपलब्ध हो पाया, उसे यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है—

**Albert Grünwedel**

— *Der Weg nach Shambhala,* Abhandlungen der Königlich Bayerischen Akademie der Wissenschaften, Band 29 (3), 1915.

— *Die Legenden des Nā-ro-pā,* Leipzig, 1933.

**Alex Wayman**

*The Apocryphal Kālacakratantra,* Indogaku Mikkyogaku Kenkyu, Prof. Yusho Miyasaka Feli. Volume, Kyoto, 1993, pp. 277-298.

**Bernbaum, Edwin**

— *The Way to Shambhala,* Anchor Books, New York, 1980.

— *The Mythic Journey and its Symbolism : A Study of the Development of Buddhist Guide books to Shambhala in Relation to their Antecedents in Hindu Mythology,* Ph.D. Thesis, University of California, Berkeley, 1985.

**Biswanath Banerjee**

— *A Critical Edition of Śrīkālacakratantra-rāja,* Calcutta, 1985.

— *Pratītyasamutpāda as Viewed by the Kālacakra School,* Journal of the Ganganath Jha Kendriya Sanskrit Vidyapeeth, XXVII, 1971, pp. 29-33.

— *A Note on the Kālacakratantra and its Commentary,* Journal of Asiatic Society, Letters, 18, 1952, pp. 71-76.

— *Some Aspects of Kālacakra School of Buddhism,* Proceedings of the International Congress of the Orientalist, Paris.

**Chogyam Trungpa**

*Shambhala : The Sacred Path of Warrior*, Shambhala, Bostan.

**Csoma, Alexander De Körös**

*Notes on the Origin of the Kālacakra and Ādi Buddha System*, Journal of Asiatic Society of Bengal, Vol. II, 1883, pp. 57ff.

**C. R. Bawden**

*The Wish-prayer for Shambhala Again*, Monumenta Serica-36 ( 1984-85 ), pp. 453-510.

**Dalai Lama-I**

*Notes on the Two Yogic Stages of Glourious Kālacakra*, ( Published in Selected Works of Dalai Lama-I, Bridging the Sutras and Tantras ) Ithaka, NY. Snow Lion Publications, 1981.

**Dalai Lama the XIVth, Tenzin Gyatso**

— *The Guru Yoga of Kālacakra in connection with the six session in Completly Facilitating form*, Versified by Kyabje Ling Rinphoche (Trans. Jeffrey Hopkins) In Kālacakra Initiation, Madison, Deer Park, 1981.

— *Concerning the Kālacakra Initiation in America*, Madison, WI : Deer Park 1981 ( Trans. L. T. Dobum Tulku and Glenn Mullin ).

— *Concerning the Kālacakra, The Wheel of Times*, Snow Lion Publications NY. 1985, pp. XI–XIX.

— *The Kālacakratantra ; Rite of Initiation*, ( Trans. Jeffery Hopkins ) Wisdom Publications, London, 1985.

**Ernst Haas and Gisela Minke**

*Kālacakra Initiation*, The Tibet Journal, Vol. I, 3-4, 1976.

**Garje Khamtrul Rinphoche**

*A Geography and History of Shambhala*, ( Trans. Sherpa Tulka and A. Berzin ) The Tibet Journal 3:3, 1978.

**Georges de Roerich**

*Studies in the Kālacakra*, Urusvati Journal–2, ( 1932 ) pp. 11–22.

**George , James**

*Searching forShambhala*, Search, ed, Jean Sulzberger, Harper & Row, NY, 1979.

**Geshe Lhundub Sopa**

— *The Kālacakratantra Initiation*, in *The Wheel of Times*, Snow Lion Publications, NY. 1985, pp. 91-118.

— *An Excursus on the Subtle Body in Tantric Buddhism ( Notes Contextualising the Kālacakra)*, The Journal of International Association of Buddhist Studies, Vol. 6. No. 2, 1983, pp. 48-66.

**Geshe Lhundub Sopa and others**

*The Wheel of Time : The Kālacakra in Context*, Snow Lion Publications, NY, 1985.

**Geshe Ngawang Dhargye**

— *An Introduction to the Kālacakra Initiation* ( Trans. Translation Bureau of the LTWA) in Kālacakra Initiation, Deer Park, Madison, 1981.

— *An Introduction to and an Outline of the Kālacakra Initiation*, The Tibet Journal 1 ( 1 ) July-Sept. 75, pp. 72-77.

— *Kālacakratantra*, Library of Tibetan Works and Archives, 1985.

— *The Kālacakra Initiation*, ( Trans. Sherpa Tulku & others ) The Tibet Journal, Vol. I, No. I, 1976.

**Geshe Wangdrag**

*An Introduction to the Kālacakra*, Reprinted in *Kālacakratantra Abhiṣeka Smārikā*, pp. 75-85, Rinchen Zangpo Cultural and Literary Society, Keylong, 1994.

**Günther Grönbold**

*Heterodoxe Lehren und Ihere Widerlegung im Kālacakra-tantra*, IIJ, Vol. 35, No. 4, Oct. 1992. pp. 273-297.

**Helmut Hoffmann**

— *Literahistorische Bemerkungen zur Sekoddeśaṭīkā des Nāḍapāda*, Festschrift Schubring, pp. 140-147.

— *Manichaeism and Islam in the Buddhist Kālacakratantra System*, in Proceedings of the IXth International Congress for the History of Religions, Tokyo and Kyoto, 1958, (Tokyo 1960), pp. 96-99.

— *Das Kālacakratantra, die letzte phase des Buddhismus in Indien*, Saeculum-15, 1964, 125-131.

— *Buddha's Preaching of the Kālacakratantra at the Stūpa of Dhānyakaṭaka*, German Scholars on India, Vol. I, Varanasi, Choukhamba Sanskrit Series 1973, pp. 136-140.

— *Kālacakra Studies-I, Manichaeism, Christianity and Islam in the Kālacakratantra*, Central Asiatic Journal, 13, 1969, pp. 52-73.

— *Kālacakra Studies-I: Addenda et Corrigenda*, Central Asiatic Journal, 15, 1971-72, pp. 298-301.

**Hervert V. Guenther**

*The Life and Teaching of Nāropā*, Oxford University Press, NY, 1963.

**Jagannath Upadhyaya**

*Some Aspects of Kālacakratantra*, Lecture delivered at Calcutta University.

**John R. Newman**

— *A Brief History of the Kālacakra*, in *The Wheel of Time*, Snow Lion Publications, NY, 1985, pp. 51-90.

— *The Paramādibuddha ( The Kālacakramūlatantra ) and its relation to the Early Kālacakra Literature*, IIJ, 30, 1987, pp. 93-102.

— *Buddhist Sanskrit in the Kālacakratantra*, Journal of the International Association of Buddhist Studies, 11, 1988, pp. 128-140.

— *Buddhist Siddhānta in the Kālacakratantra*, WZKS. Band xxxvi, 1992, pp. 227-234.

— *The Outer Wheel of Time: Vajrayāna Buddhist Cosmology in the Kālacakratantra*, ( Ann Arbor, MI, University, Microfilms Internationals 1987 ) University of Wisconsin, Madison ( Ph. D. Thesis. )

**Kalsang Yeshi**

*A Guide to the Kālacakra Initiation*, Chö-Yang, pp. 118-130, Published by Council for Religious and Cultural Affairs, Gangchen Kyishong, Dharamsala.

